एवं मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा की श्री मन्त्र पद्धत्ति, श्रीललिताद्विशती, श्रीललितासहस्रनाम, श्रीललितास्त्वराज, श्रीसूक्त आदि का पाठ स्तुति की जाती है। आचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री ने श्रीविद्या के सारतत्त्व की रचना की है।'' ''श्रीविद्या प्राप्ति के लिए सुरूचिसम्पन्न होना भी अनिवार्यता है।''

बीसवीं शती में सन 1941–1953 में श्रीबदरीनाथ स्थित ज्योतिर्पीठ के जगद्गुरुशंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती पवित्र कैलास के रहस्यमय सिद्धाश्रम ज्ञानगंज से श्रीविद्या दीक्षित होकर पधारे। उधर बदरीनाथ की ज्योतिर्पीठ पर 165 वर्ष से कोई शंकराचार्य नहीं था। तत्कालीन राष्ट्रपति डॉ. राजेन्द्र प्रसाद, तत्कालीन उपराष्ट्रपति डॉ. सर्वपल्ली राधाकृणनन् ने शंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती को साक्षात वेद कहा। जगद्गुरु शंकराचार्य स्वामी ब्रहानन्द सरस्वती ने श्रीविद्या के चमत्कार से 160 वर्षों से जीर्णशीर्ण मन्दिरों को नवरूप दिया।

''जगद्गुरु शंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती ने अपने दो शिष्यों को सिद्धाश्रम ज्ञानगंज भेजा (यह अलग कथा अलग है कि वे वहाँ दीक्षित नहीं हो सके।)।'' ''गुप्तब्रह्मविद्यासंसद के अनुसार गवल द्वीप का केन्द्र श्रीयन्त्र पर निर्मित है।'' गुप्तब्रह्मविद्यासंसद का दावा है कि वाशिंगटन डीसी इसका गवाह है। देश की छोटी काशी जयपुर का परकोटे का शहर ''श्रीयन्त्र'' आधारित है। सुप्रसिद्ध इतिहासकार सर जदुनाथ सरकार ने सन 1734 में जयपुर (स्थापना के काल) में ''अश्वमेध यज्ञ'' होने की पुष्टि की है।

असमृद्धि–अलक्ष्मी–ऋणनाश के वैदिक मन्त्रों में वेद देवों की स्तुति, उपासना, यज्ञ आदि के अलावा लोकपरमार्थ–लोककल्याण–लोकसंग्रह के लिए धन (दान) देने को कहा है। इसमें व्यक्तिगत आधि–व्याधि मुक्ति के लिए भगवद् अनुष्ठान के व्यय सम्मिलित नहीं हैं। मन्त्रों में कुशलतम आर्थिक तन्त्र के सूत्र भी दिये हैं। यह अभूतपूर्व है कि द्रव्य प्राप्ति, समृद्धि आदि के लिए वैदिक देवता–रुद्र, सविता, सूर्य, उषा, पूषा, मरूद्, अश्विनौ, प्रजापति, इन्द्र, श्येन, अग्नि एवं वैश्वानर अग्नि, सोम, अर्यमा, मित्र, सरस्वती, धाता, भग, वरुण, वायु, द्यौ, पृथिवी, त्वष्टा, ऋभु, विश्वावसुगन्धर्व, वास्तोष्पति, विश्वेदेवा, वनस्पति आदि की स्तुति एवं यज्ञ का उल्लेख है। ''इसका तात्पर्य यह है कि वेद का प्रत्येक देवता श्री समृद्धि देने में सामर्थ्यवान है।''

## सौमाग्यद्रविणम्ः सविता देवता

अथर्ववेद के सातवें काण्ड का सत्रहवाँ सूक्त ''सौभाग्य द्रविणम्'' के नाम से विख्यात है। सूक्त में मन्त्रद्रष्टा कवि भृगु ने दिव्य प्रकाश सविता को देव चुना है।  सविता देवता सृष्टि को प्रसव देनेवाले हैं। सविता का सर्वज्ञात

मन्त्र गायत्री छन्द में है। सविता देवता का पूर्ण मन्त्र विरले ही उपलब्ध हैः, वह निम्न है :

ऊँ भू भूँवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गोदेवस्य
धीमहि धियो नः प्रचोदयात्।
ऊँ आपो ज्योति रसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरोम्।।ऊँ।।

कुछ आचार्य इस मन्त्र की प्रथम पंक्ति को "ऊँ भूभुर्वः स्वः तस्ववितुर्व्वरेण्यम्भर्गो देवस्य धीमहि धियो न प्रचोदयात्।" लिखते हैं। यह सविता देवता का सम्पूर्ण (गायत्री) मन्त्र मोक्ष प्रदाता है। "वेद में गायत्री देवता नहीं हैं।" प्रकारान्तर में गायत्री वेदमाता कहलाई । कोटि ब्रह्माण्डों को प्रसव देनेवाले सविता देवता सौभाग्य देनेवाले हैं। सूर्य किरण चिकित्सा में लिख चुके हैं कि सन् 1708 में कर्नाटक के पूर्व प्रधानमन्त्री आचार्य भास्कर राय ने सविता देवता—सूर्य देवता की तीन ऋचाओं को आधार बनाकर "कायाकल्प" किया। इसके लिए "तृच भास्कर" ग्रन्थ पढ़ें।

## श्री सौभाग्यवर्धन

बृहस्पते सवितवर्धयैनं ज्योतयैन महते सौभाग्य।
संशितं चित्संतरं सं शिशाधि विश्व एनमनु मदन्तु देवाः।।1।।
।।अथर्ववेद काण्ड 7 सूक्त 16; ऋषिः भृगुः; देवता—सविता।।
तो सवितः सत्यसवां सुचित्रामाहं वृणे सुमति विश्वाराम्।
यामस्व कण्वो अदुहत्प्रपीनां सहस्रधारां महिषो भगाय।।1।।
।।अथर्ववेद काण्ड 7 सूक्त 15; ऋषि भृगुः; देवता—सविता।।

हे ज्ञानपते सविता! सूर्य, तेज, आपः; वायु, पृथ्वी, वनस्पति आदि देवों का आशीर्वाद सहायता (आपकी कृपादृष्टि) से हमें उत्तम प्रकार प्राप्त हो और उनकी शक्ति प्राप्त करके उन्नति का साधन करें और तेजस्वी सौभाग्यवान होकर ऐश्वर्य के सहभागी बनें। हे सविता! हमारी उन्नति सौभाग्य ऐश्वर्य में कोई अवरोध नहीं हो एवं हम अखंड उन्नति का साधन कर सकें। अर्थात सौभाग्य, ऐश्वर्य के मार्ग में विरोध शमन करें।।अथर्ववेद 7.16.1।।

जिस शक्ति को ज्ञानी प्राप्त कर श्रेष्ठ बनते हैं, हम उस सत्यप्रेरक, विलक्षण शक्तिवाली, सर्वरक्षक, उत्तम मति रूप बुद्धि शक्ति (सविता) को स्वीकार करते हैं। सविता के मन्त्र में कहा हैः "धियो योनः प्रचोदयात्।" सविता देवता बुद्धि को चेतना देता है। यहाँ धियः के स्थान पर सुमति शब्द का प्रयोग किया गया है।।अथर्ववेद 7.15.1।।

यह बात अलग है कि कुछ अध्येताओं ने अथर्ववेद के द्वितीय काण्ड के ग्यारहवें सूक्त को ''श्रेय प्राप्ति'' का घोषित किया, लेकिन इसका शाब्दिक अर्थ एवं भावार्थ श्रेय प्राप्ति से सम्बन्धित नहीं है।

अथर्ववेद में स्वस्ति के सूक्त तीसरे काण्ड, छठे काण्ड, सातवें काण्ड आदि में हैं।

## कल्याण प्राप्तिः स्वस्ति

श्येनोऽसि गायत्र छन्दा अनु त्वा रभे।
स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञस्योदृचि स्वाहा।।1।।
ऋभुरसि जगच्छन्दा अनु त्वा रभे।
स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञोस्योदृति स्वाहा।।2।।
वृषासि त्रिष्टुप्छन्दा अनु त्वा रभे।
स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञस्योदृचि स्वाहा।।3।।
।।अथर्ववेद काण्ड 6, सूक्त 48; ऋषिः अंगिराः प्राचेतसः; देवता—मन्त्रोक्तः।।

ऋग्वेद में ''सुपर्ण श्येन'' का उल्लेख है। श्येन दिव्य पक्षी मन के वेग के समान गतिवान है। ऋग्वेद में कहा है कि सोम देव लौह के सौ पुरों के बीच सुरक्षित बन्द था। श्येन ने सौ पुरों को ध्वस्त किया और सोम के मधुमय अंश को तोड़कर पंजों में दबाकर इन्द्र के लिए पृथिवी पर ले आए। अतः दिव्य श्येन पक्षीराज कहलाये। ब्राह्मण ग्रन्थों में श्येन को लेकर कर्मकाण्डीय विकास हुआ। शतपथ ब्राह्मण में ''अग्नि को ही सुपर्ण गरुत्मान्'' के रूप कल्पना की गई है। शुक्ल यजुर्वेद में अग्नि को दिव्य सुपर्ण के रूप में वर्णित किया है। अतः ''अग्निरूप श्येन'' है। पुरा देवशास्त्र में वैदिक दिव्य श्येन महारुद्र के परमाराधक गरुड देव का नव रूप लेते हैं। दिव्य सुपर्ण श्येन को कुद्रू एवं सुपर्णा के आख्यान में प्रस्तुत किया गया।

सूक्त में मन्त्रद्रष्टा अंगिराः प्राचेतसः महर्षि ने कहाः हे देव! आप सबकी प्राण रक्षा का छन्द धारण करने वाले श्येन के समान गतिशील हैं (आपकी गति मन की गति से भी तीव्र है।)। इसलिए हम आपके लिए सत्कार्य का प्रारम्भ करते हैं। आप जगत् की भलाई का छंद धारण करनेवाले एवं बहुत ही कर्मकुशल हैं। हम यज्ञ के द्वारा आत्मसमर्पण करते हैं (स्वाहा शब्द का अर्थ—अपना करके कहने योग्य जो जो पदार्थ हैं उन सभी का विश्व कल्याण, भलाई के लिए समर्पण करना है।)। वास्तव में यज्ञ में आत्मशक्ति का समर्पण महत्वपूर्ण है। इसी उद्देश्य से ''स्वाहा न मम'' यह पदार्थ मैने यज्ञ में दिया है अब मेरा नहीं है कहा जाता है। यज्ञन देव को आत्मसर्वस्व का समर्पण है।

यजन धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष के स्थान पर देव की प्रसन्नता, लोकपरमार्थ, लोककल्याण एवं लोकसंग्रह के लिए करना चाहिए। सूक्त के अनुसार आप तीनों–अध्यात्म, अधिभूत एवं अधिदैवत सम्बन्धी साध्य साधन का छन्द धारण करनेवाले हो। आप दिव्य वृषभ के समान महासामर्थ्यवान हैं। इसलिये यज्ञ के तत्काल बाद मुझे सुख से ले चलने की कृपा करें (कल्याण प्रदान करें।)। मैं अपनी शक्ति सामर्थ्य, सुख का सबको भलाई के लिए उपयोग करूंगा ।।अथर्ववेद 6.48.1–3।।ऊँ।।

# ऐश्वर्य श्री दायक हिरण्यधारणम् : हिरण्य से सर्वोपचार

अथर्ववेद के बीसवें काण्ड का छब्बीसवां सूक्त हिरण्य, अग्नि आदि का है। हिरण्य का अर्थ सोना (स्वर्ण), सुनहरा, सुवर्ण, मन्दार वृक्ष, मूल्यवान धातु, रेत–शुक्र आदि हैः हिरणमेव स्वार्थे यत्। वैदिक देवों को हिरण्मय कहा गया है। हिरण्य श्री–ऐश्वर्य–सौभाग्य–समृद्धि–पुष्कलता– हितकारी आदि का भी सूचक है।

इसी के साथ हिरण्य सोना खनिज द्रव्य आरोग्य देने वाला है। इसे सुवर्ण, स्वर्ण, कनक, हेम, सोनु, सोनें, मंगारम, तिला, जर, जहब, गोल्ड और एरम के नाम से भी जाना जाता है। भैषज्यविद्या में सोना शीतल, वीर्यवर्धक, कामोद्दीपक, भारी, कड़वा, कसैला, पचने में स्वादिष्ट, पौष्टिक, नेत्रों के लिए हितकारी, बुद्धि–स्मरण–मस्तिष्क शक्ति को बढ़ाने वाला, क्षयरोग नाशक, उन्माद–त्रिदोष–शोष–ज्वर नाशक एवं हृद्‌य को बल देनेवाला है। यह कान्ति और आयु में वृद्धि करता है। सोने में किसी विषाक्त जीवाणु का संक्रमण नहीं होता है। स्वर्ण भस्म अडूसे के पत्ते के रस एवं शहद में चाटने से राजयक्ष्मा (टीबी) में लाभ होता है। गिलोयसत्त्व, शीतोपलादि चूर्ण में स्वर्ण भस्म देने से फेफड़ों के रोग में लाभ होना निश्चित है। स्मरणशक्ति मेधा वृद्धि के लिए सोने के वर्कों को वच एवं शहद में देते हैं। ब्राह्मी, शंखाहुली एवं शहद के साथ स्वर्ण भस्म उन्माद समापन में प्रभावी है। दूध में स्वर्णभस्म लेने से खाँसी गायब होती है।

नपुंसकता में स्वर्ण वर्कों से बना माजूनतिला देते हैं। विषनाशन के लिए सोने के वर्कों को शहद में मिलाकर दिया जाता रहा है। स्वर्ण भस्म को केसर के साथ लेने अथवा दाल में घी के छोंकन सोने की गिन्नी के प्रयोग से शरीर—चेहरे की कान्ति बढ़ती है। छोंकन के बाद घी से गिन्नी निकाल लेते हैं। गिन्नी के प्रभाव से उबलता घी सुनहरा हो जाता है। स्वर्ण भस्म जल मंगारे के साथ प्रयोग से पुरुषार्थ बढ़ता है। स्वर्ण भस्म को सोंठ, लौंग एवं काली मिर्च के साथ देने से त्रिदोष दूर हो जाता है। आयुर्वेदविदों का मानना है कि स्वर्ण भस्म सभी रोगों में सेवन लाभदायक है, किन्तु सेवन उचित अनुपात में लें। स्वर्ण रसायन में सुवर्ण भस्म, चन्द्रोदय, सुवर्ण बग, मोती पिष्टी, अभ्रक, गिलोय सत्त्व, छोटी इलायची, बंशलोचन, पीपर, मुलहटी, बायबिडंग, बादामगिरि चूर्ण एवं शहद होता है। स्वर्ण रसायन से जीवनी शक्ति में अभूतपूर्व वृद्धि होती है। यह बल, कान्ति, ओज, तेज, प्रतिभा, मेधा आदि का विकास करता है। सारसंक्षेप में स्वर्ण भस्म को दूसरी ओषधि में मिलाने से उसकी शक्ति मायावी रूप ग्रहण करती है। यह स्मरण रहे कि सन 1838 में लार्ड मैकाले ने तत्कालीन भारत मे प्रचुरतम मात्रा में स्वर्णोपयोग से चमत्कृत होकर भाषण दिया। उस समय तक भारतवर्ष में स्वर्ण निर्माण की गुप्त रसज्ञता अथवा रससिद्धि (रसविद्या) रही। यह सोना बनाने की रससिद्धि, अपरसायनविद्या, रसज्ञ एवं कीमियागीरी विश्व में आकर्षण का केन्द्र रही। सूर्यविज्ञान से किसी भी पदार्थ को स्वर्ण में परिवर्तित किया जा सकता है (स्रोत : ज्ञानगंज)। भारत में रांगे एवं पारे से सोना बनाने की विद्या रहस्य बनी है।

## हिरण्यः रोगोपचार

अग्नेः प्रजातं परि यद्धिरण्यममृतं दध्रे अधि मर्त्येषु।<br>
य एनद्वेदु स इदेनमर्हति जरामृत्युर्भवति यो बिभर्ति।।1।।<br>
यद्धिरण्यं सूर्येण सुवर्णं प्रजावन्तो मनवः पूर्व ईषिरे।<br>
तत्त्वा चन्द्रं वर्चसा सं सृजत्यायुष्मान्भवति यो बिभर्ति।।2।।<br>
आयुषे त्वा वर्चसे त्वौजसे च बलाय च।<br>
यथा हिरण्यतेजसा विभासासि जनाँ अनु।।3।।<br>
येद्वद राजा वरुणो वेद देवो बृहस्पतिः।<br>
इन्द्रो यद्वृत्रहा वेद तत्त आयुष्यं भुवत्तत्ते वर्चस्यं भुवत्।।4।।

।।अथर्ववेद काण्ड 19, सुक्त 26; ऋषिः अथर्वा; देवता—अग्निः, हिरण्यं च।।

हिरण्यं (स्वर्ण, सोना) की उत्पत्ति अग्नि से हुई है। हिरण्यं मानवों के लिए अमृततुल्य है। इस गुप्त रहस्य को जाननेवाला ही सुवर्ण धारण एवं

प्रयोग (ओषधि) के योग्य है। इसको धारण एवं उपयोग से लम्बी आयु रहती है। इसे सर्वप्रथम सूर्य ने प्रजाओं के समेत प्राप्त किया (स्वर्ण भी सूर्य की भांति सुनहरा होता है।)। यह चमकता हुआ तेजस्वी बनाता है। इसका प्रयोग आयुष्मान करता है। अतः स्वर्ण आयुष्य, तेज, शक्ति, बल आदि के लिए उपयोग किया जाता है। इसके प्रयोग से जन के बीच में सोने के तेज से चमकता है। इसका बृहस्पति एवं इन्द्र से सम्बन्ध है। स्वर्ण से राजा वरुण, देव बृहस्पति एवं इन्द्र का दिव्याशीर्वाद भी प्राप्त होता है। यह स्वर्ण आयुष्य एवं तेज वृद्धिकारक हो।।अथर्ववेद 19.26.1–4।। सूक्त के अनुसार स्वर्ण से राजा वरुण, सूर्य, अग्नि, बृहस्पति एवं इन्द्र का गहन सम्बन्ध है। पाँचों वैदिक देवता श्री, ऐश्वर्य, समृद्धि, सौभाग्य, धन आदि देनेवाले हैं। सूक्त में वैदिक देवता वरुण को राजा से सम्बोधित किया है। सूक्त में स्वर्ण की उत्पत्ति अग्नि देवता से और सूर्य से सर्वप्रथम साक्षात्कार का वर्णन है। स्वर्ण आयुष्यप्रदाता है, दूसरे शब्दों में सर्व ओषधि से है। वेद काल से प्राचीन काल तक स्वर्ण की यज्ञोपवीत, कटि में करधनी आदि पहनना आम रहा। स्वर्ण पीले रंग की किरणों को ग्रहण करता है। सूर्य तन्त्र में पीला रंग देवताओं के गुरु बृहस्पति का है। गुरु बृहस्पति ज्ञान एवं बुद्धि के देव हैं। सुनहरा एवं पीला रंग बुद्धि का प्रतीक है। वनोषधिविदों के अनुसार ''पीले काशीफल में स्वर्णांश होता है।'' तक्षशिला के विश्वविख्यात आचार्य विष्णुगुप्त कौटल्य चाणक्य का प्रियतम आहार (स्वर्णांश के कारण) काशीफल रहा। भारतीय ककुदवाली गोमाता के मूत्र में स्वर्ण होता है। यही मूलभूत रही कि स्वर्ण के सेवन के लिए भारत में काशीफल का हलुवा, रायता, सब्जी आदि और गोमूत्र सेवन का चलन रहा। उधर सुनहरे या हल्के पीले रंग के परिधान पहनना भी कारगर सिद्ध होता है। काशीफल, गोमूत्र एवं पीला परिधान तीनों ही सहज उपलब्ध है। इन तीनों के प्रयोग से दिव्य प्रभाव एवं श्री मिलना निश्चित है। इनका घरेलु विकल्प निःशुल्क हल्दी है। कण्ठ में हल्दी का गांठ पहनी जा सकती है।।ऊँ।।

# ऋग्वैदिक काल से श्रीसूक्त में श्री देवी की पूजा

वेद और वेदोत्तर काल में सप्त द्वीपों के विभाजन के समय आर्यों के आदिदेश में धन धान्य और भौतिक समृद्धि के लिए श्रीसूक्त से महादेवी महालक्ष्मी को प्रसन्न करने का रोचक विवरण मिलता है। यही कारण है कि अफ्रीका, मितन्नी, सुमेरिया, असीरिया, हित्ति, पर्थिया मिस्र,

इराक, ईरान, यूनान, लैतिन अमेरिका–गवल द्वीप से लेकर मलेशिया, थाईलैण्ड, इण्डोनेशिया, कम्बोडिया आदि में धन की देवी श्री महालक्ष्मी की पूजा के विवरण मिलते हैं। बौद्ध धर्म और जैन धर्म में भी भगवती तारा और देवी पद्मावती की पूजा का विधि विधान है। श्री महालक्ष्मी अर्थात धन की देवी की प्रतिमायें 7500 वर्ष प्राचीन माया संस्कृति तक में भी मिलने का उल्लेख मिलता है। आर्यायण के आर्यवर्त में ऋग्वेद में श्रीसूक्त में धन ऐश्वर्य की भगवती महालक्ष्मी की अर्चना बहुत मधुर एवं भावपूर्ण छन्दों में की गई है।

ऋग्वेद में ''श्री और महालक्ष्मी'' का उल्लेख मिलता है। ऋग्वेद में श्री शब्द तेज, शोभा, कान्ति, विभूति, कीर्ति, तृप्तिकारक, सौन्दर्य के अर्थो में प्रयुक्त है। धीरा भरुद्रेषां लक्ष्मीर्निहिताधि वाचि मंत्र में महालक्ष्मी का वाणी में निहित होना वर्णित है। यानी महालक्ष्मी शब्द ऐश्वर्य का द्योतक रहा। ऋग्वेद में धन के लिए ऊषा, अश्विनी कुमारों, इन्द्र, अग्नि वरुण आदि देवताओं से श्री, धन, ऐश्वर्य आदि की प्रार्थना की गई। ऋग्वेद में अग्नि वैश्वानर को धन का स्वामी बताया गया है। ऋग्वेद के खिल भाग श्रीसूक्त की स्तुति ''हिरण्यवर्णां हरिणीं सुवर्ण रजतस्त्रजम। चन्द्रां हिरण्यमयीं लक्ष्मीं जातवेदो म आवह।।'' मिलती है। यजुर्वेद में महालक्ष्मी परमपुरुष की पत्नी के रूप में है। श्री से मस्तक में आर्विभूत होने की प्रार्थना की गई। ''शिरो में श्रीर्यशो मुखं त्विषः केशाश्च श्मश्रुणि। राजा में प्राणो अमृतं सम्राट चक्षुर्विराट् श्रोतम।'' इससे स्पष्ट है कि श्री का अर्थ ब्रह्मश्री–ज्ञान का तेज स्वीकारा गया। तैत्तिरीय संहिता की वैखानस शाखा के स्मृति सूत्र में धन प्राप्ति के लिए चैत्र की पूर्णिमा को अग्नि के पश्चिम की ओर धान, घृत की आहुति का आदेश है। सामवेद में भी ऋग्वेद के मंत्रो की तरह श्री का शब्द मिलता है। अथर्ववेद में श्री शब्द भूति, सम्पति, वृद्धि, ऐश्वर्य के अर्थ में लिया गया है। देवताओं के गुरु बृहस्पति जब देवताओं को विजय के लिए यंत्र बाँधते हैं तब मंत्र में कहते हैं कि देवताओं को ''श्री'' प्राप्त हो। अथर्ववेद में महाविष्णु पत्नी श्री का विवरण मिलता है। अथर्ववेद के मंत्रों में दो प्रकार की महालक्ष्मी–एक पापी और एक अच्छी की जानकारी मिलती है।

श्रीसूक्त (ऋग्वेद का खिल सूक्त) में श्री और महालक्ष्मी के स्वरूप की चमत्कृत स्तुति है। यह देवी सुवर्ण के रंगवाली (हिरण्यवर्णाम) (सोने के रंगवाली) (हितकारी) और सुवर्ण, चांदी का स्त्रज (सुवर्ण रजतस्त्रजम) (चन्द्र एवं सूर्य की माला) धारण किये है। गले में पद्म की

माला है। इनका मुख चन्द्रमा की गोल है। आंखें हिरनी के समान है। देवी सुवर्ण आभूषणों से सुसज्जित है। सद्यः स्नाता होने से शरीर से जल टपक रहा है। मुख पर तृप्ताम–संतोष के भाव है। उनका प्रभा मण्डल चन्द्रमा की तरह वर्तुल का है। उसमें से किरणें निकल रही हैं। देवी पद्म (कमल) पर स्थित हैं। उनके एक हाथ में पद्म, दूसरे हाथ में ''विल्वपत्र'' हैं। वे सुवर्ण के रथ पर आरूढ हैं। जिसके आगे घोड़े जुते हैं। दोनो तरफ हाथी चिंघाड रहे हैं (हस्तिनादप्रमोदिनीम्)। श्रीसूक्त के अनुसार इसके ऋषि कर्दम, चिक्लीत, श्रीत एवं आनन्द रहे।

ऋग्वेद के विपरीत अथर्ववेद में महालक्ष्मी पूजन ''अमावस्या'' की तिथि को करने का विधान दिया गया। यह स्मरण रहे कि मूलभूत रूप से वेद तीन ही माने गये हैं। अथर्ववेद त्रयी वेद से बाहर है। अथर्ववेद के अनुसार कार्तिक की अमावस्या को इन्द्र सहित अनेक देवता एक स्थान पर एकत्र होते हैं। अतः यह तिथि धनदायक है। शतपथ ब्राह्मण ग्रन्थ के अनुसार जिन देवताआओं में श्री है, वे अमर और ज्योतिर्मय हैं। शतपथ ब्राह्मण में लक्ष्म, महालक्ष्म और महालक्ष्मी शब्दों की व्याख्या की गई है। जैमिनी और ऐतरेय ब्राह्मण में भी श्री की धारणा है। कौशीतकी उपनिषद के अनुसार प्रजापति ब्रह्मा के आसन को श्री कहा गया है। ऐतरेय ब्राह्मण में श्री की इच्छा रखनेवाले को विल्व वृक्ष का शाखा सहित यूप बनाने की व्यवस्था है। ऋग्वेद में ''विल्वफल को श्रीफल'' कहा गया है। महानारायण उपनिषद, बृहदारण्यक उपनिषद, तैत्तिरीय उपनिषद में महालक्ष्मी का श्री सम्बन्ध मिलता है। सीता उपनिषद में सीता को महालक्ष्मी कहा है। ''श्री देवी त्रिविधं रूपं कृत्वा भगवत्संकल्पानुसारेण लोकरक्षणार्थ रूपम् धारयति'' महालक्ष्मी ने तीन रूप धारण किये हैं। महालक्ष्मी भगवान के संकल्प के अनुसार संसार रक्षा के लिए विविध रूप धारण करती हैं। श्रीसूक्त में महालक्ष्मी आह्वान का निर्देश है। सूक्त में देवी पद्म की नाभि पर बैठी हुई, पद्म पत्र के समान आंखवाली, पद्म हाथ में लिये, शुभ वस्त्र पहने है। इनकी स्तुति में ''श्री महालक्ष्मी वरदा विष्णु पत्नी वसुप्रदा हिरण्यरूपा स्वर्ण मालिनी रजत स्त्रजा'' गान किया गया है। सूक्त में देवी को भुक्ति, मुक्ति, विभूति, ऋद्धि, समृद्धि, पुष्टि, सिद्धि, धन, सर्वभोगों को देनेवाली सावित्री, धात्री, विधात्री कहा गया है।

## आगम–पुराण : महालक्ष्मी

नारद पुराण, ब्रह्म पुराण में महालक्ष्मी तीर्थ प्रसंग आता है। पद्मपुराण में श्रीहरी महाविष्णु के वक्षः स्थल पर श्रीवत्स का चिन्ह होना

बताया गया है। विष्णु पुराण में भी वक्षःस्थल पर श्रीवत्स का चिन्ह होना बताया गया है। उधर विष्णु पुराण में दक्ष की कन्याओं में महालक्ष्मी नाम मिलता है। इसकी व्याख्या में महाविष्णु जगत पिता परम पुरुष और महालक्ष्मी नित्य जगन्माता है। यदि महालक्ष्मी स्वाहा है तो महाविष्णु हुताशन हैं। यदि लक्ष्मी ऋद्धि हैं तो महाविष्णु स्वयं वैश्रवण–कुबेर हैं। देवताओं के राजा इन्द्र ने समुद्र मंथन से उत्पन्न देवी महालक्ष्मी की स्तुति में कहाः नमस्ये सर्वलोकानां जनलीमब्जसम्भवाम। श्रियमुन्निपद्माक्षी विष्णु वक्षः स्थस्थिताम्। तुलसी को महालक्ष्मी का अवतार मना गया है। श्रीमद भागवत पुराण में ''श्री'' को महालक्ष्मी की प्रतिमा बनाने की मान्यता मिलती है। ब्रह्मवैवर्त पुराण के अनुसार दुर्वासा के शॉप से श्री नष्ट हो गई और महालक्ष्मी रूष्ट होकर स्वर्ग छोडकर चली गई। प्रकारान्तर में श्री महालक्ष्मी की उत्पत्ति पुनः समुद्र मंथन से हुई। ब्रह्मवैवर्त्त पुराण में श्री महालक्ष्मी की पूजा विधि मिलती है। ''ध्यानं च सामवेदोक्त यदुक्तं ब्रह्मणं पुरा। ध्यानन हरिणा तेन तान्निबोध वदामि ते। सहस्त्रदलपद्मस्य कर्णिकावासिनी परमः।'' लिंग पुराण में महालक्ष्मी की मूर्ति बनाकर दान देने का प्रकरण है। मार्कण्डेय पुराण में (देवी महामात्य) ''देवी के तीन अवतार महालक्ष्मी, महाकाली, सरस्वती हैं। ये तीन तत्त्वों राजस (महालक्ष्मी), तामस (महाकाली), सात्त्विक (सरस्वती) का प्रतिनिधित्व करती हैं।'' देवी महामात्य में महालक्ष्मी को धन देनेवाली देवी के रूप में लिखा है। मार्कण्डेय पुंराण में पद्मिनी विद्या की देवी महालक्ष्मी है। ''इसकी निधियाँ पद्म, महापदम्, मकर, कच्छप, मुकुन्द, नन्द, नील और शंख हैं।'' स्कन्द पुराण में गन्धमादन पर्वत पर लक्ष्मी तीर्थ का वर्णन है। महालक्ष्मी तीर्थ में स्नान में पाण्डव युधिष्ठिर को प्रभूत धन मिला। इस तीर्थ में स्नान से कुबेर महापद्म स्वामी हुए। वामन पुराण में महालक्ष्मी की उत्पत्ति स्वायम्भुव मन्वतर में भृगु की दुहिता, स्वारोचिष मन्वन्तर में अग्नि, औत्तमस्य मन्वन्तर में जल, तामस मन्वन्तर में पृथ्वी, रैवत मन्वन्तर में विल्व, चाक्षुस मन्वन्तर में उत्फुल्ल कमल, वैवस्वत मन्वन्तर में समुद्र मंथन से हुई। इसी पुराण में महालक्ष्मी की प्रतिमा चतुर्भुजा बनाने को कहा है। वेद में सूर्य, पृथिवी आदि को चतुर्भुजा कहा गया है।

काश्मीर के नीलमत पुराण में ''आराध्य केशवं चापि तथा महालक्ष्मी चोदयात'' महालक्ष्मी केशव के साथ पूजित हैं। महालक्ष्मी कीर्ति, धृति, मेधा इत्यादि के साथ मिलती हैः ''महालक्ष्मी कीर्ति धृतिर्मेधा तुष्टि श्रद्धा क्रियामति।'' काश्मीर में चैत्र शुक्ल पंचमी को पूजा विधान है। नीलमत पुराण में कार्तिक

अमावस्या के दिन दीपमाला का (दीपावली त्योहार) वर्णन मिलता है। पुराणों में श्री और महालक्ष्मी में कोई भेद नहीं दिखाया गया है। महाकवि कालिदास ने रघुवंश में श्री को धन समृद्धि का प्रतीक माना हैं। आचार्य विष्णु गुप्त कौटल्य चाणक्य के ''कौटल्य के अर्थशास्त्र'' में महालक्ष्मी पूजन में धान के लावे का अक्षत बनाकर, देवी पर मन्त्रों सहित चढ़ाने का विधान है। देवी को पानी, दूध, दही, घृत, शहद, चीनी मिश्रित पंचामृत से स्नान करवाने और लाल वस्त्र पहनाने का विधान है। बाद में चंदन लगाते हैं और फूलों की माला, कमल का फूल चढ़ाते हैं। देवी समक्ष धूप, चंदन, मिष्ठान उपस्थित करते हैं और सोने चांदी के सिक्के रखते हैं। पूजन के समय घृत का अखण्ड दीपक जलाते हैं। अंत में महालक्ष्मी से प्रार्थना करते हैं। श्री सूक्त पाठ एवं हवन किया जाता है और श्री यंत्र की पूजा भी की जाती है। दिवाली से पहले आर्यवर्त में महालक्ष्मी मेले और महालक्ष्मी व्रत का भी प्रचलन रहा। भाद्रपद शुक्ल अष्टमी से आश्विन कृष्ण अष्टमी महालक्ष्मी व्रत किया जाता है। मैक्सिको की प्राचीनतम माया संस्कृति में स्वस्तिक बना पूर्ण घट रखने का चलन था। सूडान में प्रतिवर्ष स्वर्ग से आनेवाली देवी श्री है। जावा में महालक्ष्मी एवं श्री पूजन का प्रचलन रहा।।ऊँ।।

### श्रीसूक्त–श्रीयन्त्र

## महालक्ष्मी की अर्चना रहस्य

# शरद पूर्णिमा को श्री साधना सर्वोत्तम

ऐश्वर्य, श्रेय, कल्याण, सुख समृद्धि, भौतिक धन धान्य का प्रतीक श्रीसूक्त एवं श्रीविद्या का श्रीयन्त्र चक्र है। इसीतरह भौतिक ऐश्वर्य की अधिष्ठात्री महादेवी भगवती महालक्ष्मी हैं। आर्ष ग्रन्थों, तन्त्र साहित्य के अनुसार श्रीसूक्त–श्रीयन्त्र चक्र की अधिष्ठात्री महालक्ष्मी महामाया महादेवी ललिता राजराजेश्वरी त्रिपुर सुन्दरी है। तन्त्र साहित्य में ''श्रीसूक्त–श्रीचक्रयन्त्र साधना और महालक्ष्मी की पूजा अर्चना शरद पूर्णिमा को करने का विधान है''। यह बात अलग हैं कि इसके विपरीत दीपावली को आमतौर पर अमावस्या को श्रीलक्ष्मी का पूजन प्रचलन में है।

''शरद पूर्णिमा वर्ष में एकबार ही आती है और इसी दिन चन्द्रमा सम्पूर्ण कला युक्त होता है। इसीलिए चन्द्रमा की सम्पूर्ण कलाओं में

त्रिपुरसुन्दरी ललिता राजेश्वरी और उसी का रूप महालक्ष्मी पृथिवी लोक पर आती है।'' इसीलिये शरद पूर्णिमा को श्रीसूक्त पाठ एवं हवन किया जाता रहा। आदिशंकर की कालजयी रचना सौन्दर्य लहरी में श्रीविद्या की उपासना, विधि, मंत्र, श्रीचक्र एवं षटचक्रों से सम्बन्ध, षटचक्रों के वेधन रूपी ज्ञान का वर्णन है। शाक्तमत में समयी और काल आचार अन्तर मुखी,बहिर्पूजा में विभाजित हैं। श्रीषोडशी कला है। श्रीविद्या के प्रवर्तक बारह शिष्यों में महर्षि दुर्वासा प्रमुख हैं। उनके अलावा लोपामुद्रा (अगस्त्य मुनि की पत्नी), मन्मथ कामदेव, अग्नि, इन्द्र, अगस्त्य, सूर्य, स्कन्द, कुबेर नन्दी आदि हैं।

श्रीचक्र रुद्र—शिव के चार त्रिकोण और शक्ति के पांच त्रिकोण के मिलने पर नव प्रकृतिभूत इन त्रिकोणों से तैतालिस कोणोंवाला, अष्ट दल, वृतत्रय एवं भूपुर युक्त होता हैं। आदिशंकर की सौंदर्यलहरी के 41 श्लोक आनन्द लहरी और 59 श्लोको में महादेवी का नखशिख वर्णन है। सौंदर्यलहरी के प्रत्येक श्लोक के बीजाक्षर के अनुसार अद्‌भुत शक्ति सम्पन्न 100 तांत्रिक यंत्रों की रचना की जाती है। इन बीजाक्षर यंत्रों में सर्वार्थसिद्धि यंत्र, कालभय निवारण, दारिद्र निवारण, संकट निवारण, सम्मोहन, सन्तानप्राप्ति, शत्रु विजय, बन्दी विमोक्षण, पंचमहाभूत जय, शरीर शुद्धिकरण, बन्ध्यात्व निवृत्यर्थ, कवित्व शक्ति प्राप्ति, सर्वजन वशीकरण, सकल राजराक्षसमृगस्त्रीवश्यता, विष ज्वर हरण, सकल जनविरोध नाशक, अभीष्ट सिद्धि, ऋण मोचन, भूतप्रेत निवारण, उच्चपद प्राप्ति, शत्रुजय, आत्मज्ञान, अपमृत्यु निवारक, सर्ववश्यकर, अष्टसिद्धिदायक, राज्यप्राप्ति, रसायन सिद्धि, भूरिधनद, विद्याबुद्धिप्रद, क्षय रोग निवारण, भीति निवारण, ब्रह्मराक्षसबाधाहरण, बलारिष्ट निवारक, बाधा निवारक, अभीष्ट महालक्ष्मी प्राप्ति, उदयपीडा शान्ति, महोदर व्याधिहरण, सर्वजनवशीकरण, कल्याणप्रद, वाकसिद्धि, गर्भधारण, सकल फलप्रद, नवग्रहशांति, निधिदर्शक, साध्य विद्वेषणकर, इष्टसिद्धिप्रद, कर्ण नेत्र विकार शांति, ज्ञान प्राप्ति, अधहर, अण्डरोगहर, वृष्टिप्रद, सकल सौभाग्य, साध्याकर्षण, सकलजन वशीकरण, विद्याप्राप्ति, ऐश्वर्य प्राप्ति, गम्भीर निन्द्रा पद,सम्मोहन, वाक सिद्धि,संगीत सिद्धि, स्त्रीवशीकरण, महालक्ष्मीप्रद, अपराध शांति, याक्षिणी वशीकरण, रात्रिभय निवारण, तुष्टिप्रद, कीर्ति दायक, वैराग्यकर, राजावश्यकर, सर्वसम्मोहन, स्तम्भन, अग्नि स्तम्भन, जल गमन सामर्थ्य, सिद्धिकर, सैन्य स्तम्भन, परकाया प्रवेश, सौभाग्य प्राप्ति, सर्व मृग वशीकरण, सर्व रोग हर, क्षुद्रबाधाहरण, धन भूमि लाभकर, राज्यलाभकर, सकलाभीष्टासिद्धिकर, इष्टसाधक, सद्योव्रणविरोपण, दृढ़कायकर, गर्भधारण, शौर्यवर्द्धक, सकल कार्य सिद्धि आदि प्रमुख हैं। इनमें ''श्रीयंत्र'' सभी अभीष्ट वर देनेवाला है।

"श्रीसूक्त पाठ–हवन एवं श्रीयंत्र की पूजा शरद पूर्णमा को करना शुभकर है।" वैसे लोक में दीपावली की महाश्यामा रात्रि को श्रीयंत्र की पूजाकर उसकी शक्तियों को जाग्रत करने का प्रचलन है। श्रीसूक्तम् सबसे पहले गाया गया : "ऊँ हिरण्यवर्णा हरिणीं सुवर्णरजतस्त्रजाम। चन्द्रां हिरण्यमयीं लक्ष्मीं जातवेदो म आवह।" हे अग्निदेव! आप सुवर्ण सदृश दीप्तिमती, हरिद वर्ण की स्वरूपा, हितकारी, कनक (सोने), रजत (चांदी) पुष्पों (अर्थात् सूर्य एवं चन्द्र की माला) (महाप्रकृतिरूपा) की माला को पहननेवाली चन्द्रमा के समान देदीप्यमान सुवर्णमयी महालक्ष्मी को मेरे लिए अभीष्ट सिद्धि के लिए आवाहित करें। छठे श्लोक में "ऊँ आदित्य वर्णे तपसोऽधिजातो वनस्पतिस्तव वृक्षोवथ विल्वः। तस्य फलानि तपसा पुदन्तु या अन्तराः याश्च ब्राह्मा अलक्ष्मीः।। हे सूर्य के समान कान्तिवाली देवि! आपके नियमादि तपस्या से वनस्पति और हाथ से विल्व वृक्ष उत्पन्न हुआ। उस विल्व वृक्ष के फल और आपके अनुग्रह से मेरे बाहर और भीतर की "अलक्ष्मीदूर" हो। यहाँ स्मरण रहे कि वेद में शास्ता रुद्र वृक्ष–वन–वनस्पति के अधिपति हैं। अर्थात् रुद्र श्री प्रदाता हैं। श्रीसूक्त में महालक्ष्मी से दसवें श्लोक में प्रार्थना की गई कि आपके आशीर्वाद अशेष मनोरथ पूरे हों। मुझे वाणी की सत्यता और संतोष प्राप्त हो। पशुओं के रूप में दूध दही आदि अन्नों के रूप सभी भोज्य प्रद पदार्थ मिले। मैं महालक्ष्मी–कीर्तिवान यशस्वी बनूं।

श्रीयन्त्र और श्रीसूक्त के जप, अनुष्ठान और हवन आध्यामिक और सांसारिक ऐश्वर्य को देनेवाले हैं। श्रीयन्त्र और श्रीसूक्त को सिद्ध करने के लिए संस्कृत मंत्र और स्तोत्रों का सही पाठ विधिविधान से करना आवश्यक है। श्रीसूक्त के हवन और मंत्र भी विशेष महत्व रखते हैं। श्रीसूक्त के अंत कहा गया हैः "जो मनुष्य श्री महालक्ष्मी की कामना करता है, वह पवित्र और सावधान चित्त होकर श्रीसूक्त के 29 मंत्रों का प्रतिदिन गायन करे। साथ ही 29 मंत्रवाले श्रीसूक्त का नित्य पाठ करे।"

"विद्वानों के अनुसार श्रीयन्त्र और श्रीसूक्त को शरद पूर्णिमा की रात को अभीष्ट वर सिद्धिदायक रूप देना सरल होता है।" इस समय सौन्दर्य लहरी के 100 श्लाकों का पाठ सभी अभिलाषाओं और कामनाओं को फलीभूत कराता है। देवीसप्तशती में स्पष्ट रूप से कहा गया है कि जैसे जैसे कामनायें करेंगे, वैसे वैसे पूरी होंगी। जयपुर के राजगुरु पण्डित श्रीविद्यानाथ ओझा के अनुसार महालक्ष्मी की कृपा प्राप्त करने का माध्यम श्रीविद्या है। श्रीविद्या का रहस्य सौन्दर्य लहरी के श्लोकों में रहस्यमय तरीके से छिपा है। राजगुरु श्रीविद्यानाथ ओझा महादेवी राजराजेश्वरी त्रिपुर सुन्दरी ललिता को ही श्रीविद्या

की देवी त्रिपुरसुन्दरी महालक्ष्मी बताते हैं। महादेवी ललिता सहत्रनाम का पाठ मंगलवार और शुक्रवार को महाशक्ति भवानी–दुर्गा एवं महालक्ष्मी के लिए किया जाता है। मूलतः मन्त्र और स्तोत्र पाठ से छिपी हुई दैविक शक्ति जाग्रत होती है। मन्त्र स्तोत्र पाठ में सबसे महत्पूर्ण यह है कि अन्तर–मुखी पाठ हो। "नाथ सम्प्रदाय के अनुसार मन्त्र स्तोत्र पाठ के समय जिव्हा नहीं हिलनी चाहिए, होठ बंद रहें, कोई भी स्वर नहीं निकले और बिना श्वास चले जप हो। श्रीशिव संहिता में मन्त्र स्तोत्र के समय होठ बंद, दाँत भींचे हुए, जिव्हा तालू से लगी हो।" इस विधि का सीधा सम्बन्ध मन्त्र–स्तोत्र पाठ के समय एकाग्रता से है।

विदुषी राजकन्या राजकन्या लोपामुद्रा ने अपने पति ऋषि अगस्त्य को श्रीविद्या की दीक्षा दी। इसकी उपासना में मन्त्र देवता की आत्मा एवं मन्त्र को देवता का शरीर माना जाता है। श्रीचक्र लिखने की भी निश्चित विधि है। कौल मत में प्रतिदिन एक ही नित्या की पूजा की जाती है। समयी मत में सभी का पूजन नित्य प्रतिदिन किया जाता है। सनत्कुमार संहिता में श्रीचक्र साधन–विधि का स्वरूप दिया गया है। त्रिपुर सुन्दरी की पंचदशाक्षरी विद्या का उद्धार आदिशंकर ने सौन्दर्यलहरी के बत्तीसवें श्लोक में किया है। यह श्रीविद्या बहुत ही रहस्यमय है। सोम, सूर्य एवं अनलात्मक त्रिखण्ड मातृका मन्त्र हैं।

देवी को सर्वस्व माननेवाले शाक्त तंत्रों में श्रीसूक्त, श्रीविद्या, सौन्दर्यलहरी, श्रीयन्त्र, ललितासहत्रनाम, शारदा तिलकम, देवीसप्तशती, देवी रहस्य, देवी महामात्य, ईनाक्षीस्तोत्रम, महासरस्वती स्तोत्र, छिन्नामस्ता स्तोत्र, ललिता त्रिशती, आर्या द्विशती, त्रिपुरा रहस्य (चर्या खण्ड) आदि का सबसे अधिक महत्व है। महिषासुरमर्दनी स्तोत्र भी प्रचलन में है। आदिशंकर ने सौन्दर्यलहरी के पहले श्लोक में "शिवः शक्तया युक्तो यदि भवति शक्त प्रभवितुं न चेदेवं देवो न खलु कुशल स्पन्दितुमपि" अर्थात हे प्रभु! हे विश्व नायक आप सदा शक्तिमय ही हैं। यदि आप शक्तिरहित होते तो इकार रहित शिव शववत होता और विश्व क्रिया का स्पन्दन कहाँ और किस प्रकार होता लिखा। आदिशंकर ने शिव में शक्ति को समन्वित माना। आदिशंकर ने शव को शिव, शिव को शव कहा। बनारस में मणिकर्णिका घाट पर आदिशंकर को महादेव साम्ब सदाशिव और त्रिपुर सुन्दरी महादेवी पार्वती के साक्षात दर्शन हुआ। उन्होंने मणिकर्णिका घाट पर महादेवी पार्वती के दर्शन के बाद सौन्दर्य लहरी की रचना की। इसके विनियोग में ललिता महात्रिपुर सुन्दरी का उल्लेख है। इसके ध्यान में त्रिपुरा को नमस्कार किया गया है। सौन्दर्यलहरी पाठ में पृथिवी, आकाश, वायु, जल, अग्नि के पांच बीजाक्षरों को गन्ध, पुष्प, धूप, दीपक, नैवेद्य अर्पित कर पूजा की गई है। ये बीजाक्षर ल, ह, य, र, व हैं।

''सारसंक्षेप में शरद पूर्णिमा को श्री को प्रसन्न करने–सिद्धि का सुअवसर है।'' ।।ऊँ।।

# ऐश्वर्यदायिनी ''श्रीविद्या'' की सहज प्राप्ति का मूलमंत्र

नौ त्रिकोणों के मध्य शक्ति बीज ''बिन्दु'' अथवा विन्दु में समस्त ऐश्वर्यप्रदायिनी 'श्रीविद्या' की सहज साधना का विधान है। श्रीविद्या भौतिक, अध्यात्मिक, दैविक तीनों प्रकार के ऐश्वर्य को देनेवाली श्रीत्रिपुरामहासुन्दरी राजराजेश्वरी है।

श्रीत्रिपुरामहासुन्दरी राजराजेश्वरी कामेश्वरी महालक्ष्मी श्रीविद्या के विगत शती के महासाधकों में ज्योतिष्पीठ के तत्कालीन जगदगुरु शंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती के अलावा श्री टी.वी.कपाली शास्त्री ने श्रीविद्या के गोपनीय रहस्य को प्रकट करने का सराहनीय कार्य किया।

यह उल्लेखनीय है कि श्रीविद्या के गुप्त से गुप्त ज्ञान से साक्षात्कार ''त्रिपुरा रहस्य'' तांत्रिक ग्रन्थ कराता है। यह त्रासदी है कि त्रिपुरा रहस्य का तीसरा और अंतिम लगभग 3506 श्लोकों वाला 'चर्या खण्ड' विस्मृति के गर्भ में है। त्रिपुरा रहस्य के चर्याखण्ड की पाण्डुलिपि बडौदा ओरियन्टल इन्स्टीट्यूट, भण्डारकर आरियेन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, आनन्द आश्रम, राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, अडियार, स्वाध्याय मण्डल और चारों शंकराचार्य मठों में उपलब्ध नहीं है ? गवेषणा से मात्र लगभग 500–700 श्लोक के चर्याखण्ड की पाण्डुलिपि प्राप्त हुई। चर्याखण्ड की दुर्लभ पाण्डुलिपि का सम्पादन डॉ. शीतला प्रसाद उपाध्याय हिन्दी अनुवाद ज्योतिष्पीठ शंकराचार्य मठ के आचार्य पण्डित रविशंकर द्विवेदी शास्त्री ने किया।

इससे पहले महर्षि रमण, श्री गणपतिमुनि से श्रीविद्या के शक्तिपात सम्पन्न श्री टी.वी. कपाली शास्त्री ने ''श्रीविद्या के मूल तत्त्व'' को 'महामनुस्तव' में रहस्योद्घाटन किया। श्री कपाली शास्त्री ने श्रीत्रिपुरसुन्दरी को 'आदिपुरेश्वरमहिषी' के नाम से सम्बोधित किया है। श्रीविद्या साधना में हादी (यानी महर्षि अगस्त्य पद्धत्ति) और कादी (मन्मथ कामदेव द्वारा प्रतिपादित) विधिमंत्रों क्रमशः ''ह स क ल ह्रीं ह स क ह ल ह्रीं स क ल ह्रीं'' और '' क ए ई ल ह्रीं ह स क ल ह्रीं स क ल ह्रीं'' की साधना के मार्ग का द्वार खोला है। श्रीसौभाग्यविद्या का मंत्र ''ऐं क ए ई ल ह्रीं क्लीं ह स क ह ल ह्रीं सौः स क ल ह्रीं'' है। साधक पंचदसी दोनों मंत्रों से सौभाग्यसुन्दरी की साधना करते हैं। महर्षि अगस्त्य और मन्मथ दोनों के मंत्रों में तीन बार ' ह्रीं' का प्रयोग त्रिक पर आधारित है। सृष्टि के मूल में सत, रज और तम तीन तत्त्व माने गऐ हैं। श्रीविद्या के यंत्र के त्रिकोण के कूट में ह्रीं अवस्थित है। यहां श्रीविद्या के कामेश्वर एवं कामकला कामेश्वरी से ह्रीं का सम्बन्ध समझना आवश्यक है।

एकाक्षरनामकोषसंग्रह मातृकाओं के गोपन रहस्य अर्थात शक्ति एवं प्रभाव को उजागर करता है। बीजाक्षर ''र'' अग्नि या सूर्य का बीज है। श्री कपाली शास्त्री ह्रीं को तन्त्र (यहां तन्त्र शब्द का अर्थ है–तकनीकी, विधि, क्रिया, पद्धत्ति से लें।) में प्रणब ऊँ के समान ही मानते हैं। वैदिक मंत्रों में ओम–ऊँ का महत्व है और तन्त्र में ह्रीं का। यह माया का भी सूचक है। श्रीविद्या में ह्रीं दस महाविद्या की भुवनेश्वरी का मंत्र है। यह एक अक्षर का

मंत्र त्रिभुवन तीन लोकों की स्वामिनी का त्रिलोक में आवागमन संचालन को बताया है। श्रीललिता सहस्त्रनाम में इसका उल्लेख है। यह लज्जा बीज भी कहा गया है। यह संकोच के आवरण में है। इसके सम्पूर्ण शक्ति के साथ प्रकटीकरण में दिव्य माता ही समर्थ है। श्रीविद्या में दिव्य माता को जगत में कामकला (कामेश्वरी) के रूप रचनाकार स्वीकारा गया है। अतः ह्रीं के स्पन्दन से नाद हुआ। यही बिन्दु में नाद अनन्त ब्रह्माण्डों की रचना का कारण बना। अतः ह्रीं जगत माता का दिव्य प्रसाद है। श्रीयंत्र के मंत्र में तीन ह्रीं परमात्मा आत्मा एवं जगत तीनों के ज्ञान से सम्बन्धित है। जगत को जानने का दावा या सृष्टि के रहस्य समझने का दावा भ्रम एवं अज्ञान है। त्रिकोण में प्रथम ह्रीं अज्ञान पर विजय एवं सत्य ज्ञान साधना, द्वितीय ह्रीं जगत, आत्मा, परमात्मा के ज्ञान और तीसरे कूट का ह्रीं सकल ज्ञान को प्रदर्शित करता है।

दिव्य माता समयानुसार नित्य रूपान्तरित करती है। चन्द्रकलाओं के अनुरूप 15 दिन 'नित्या' जगतजननी और 16 वें दिन 'षोडषी' होती है। यही क्रम जप का होना चाहिए। यह भी समझना आवश्यक है कि देवी का स्पन्दन शरीर मंत्र से जुड़ा रहता है। जिससे जगतजननी स्वयं भी मार्गदर्शन करती है, किन्तु यह सौभाग्य विरले ही प्राप्त होता है। सदगुरु से मिलन भी अपवाद स्वरूप होता है। सिद्ध गुरु मंत्र की शक्ति–तेज–ब्रह्म विद्या के लिए योग्य शिष्य ढूंढता है। श्रीविद्या की त्रिपुरसुन्दरी को रक्तवर्ण और उदित होते कोटि करोड़ों सूर्यों की आभावान कहा गया है। रक्त वर्ण ज्ञान एवं प्रकाश का प्रतीक है। त्रिपुरसुन्दरी के हाथ में इच्छवाकु गन्ना मनस और पांच बाण पांच तन्मात्राओं को प्रदर्शित करता है। उनका निवास श्रीचक्र में है। वे सभी त्रिकोणों के मध्य बिन्दु स्थित है। जगत्माता ललिता त्रिपुरसुन्दरी महादेव शिव की नाभि से प्रकट कमल के फूल पर बैठी हैं और ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर कंधा दे रहे हैं। यह सृष्टि, संहार और पालन का परिचायक है।

श्रीविद्या का साधक सौन्दर्य और गरिमासम्पन्न होना आवश्यक है। श्रीललिता को प्रेम, सौन्दर्य, गरिमा, शुचिता पसंद है। श्रीसाधना में हमेशा प्रसन्नचित्त रहना, ऐश्वर्यपूर्ण सुरूचिसम्पन्न पोशाक और सुगन्धित रहना प्राथमिक शर्त है। सुवासिनी पूजा का महत्वपूर्ण स्थान है। जप के समय साधक त्रिपुरमहासुन्दरी में सम्पूर्ण समर्पण एवं अटूट आस्था रखे। मंत्र जप के समय मन चित्त को विषयान्तर केन्द्रीकरण से विचलन के लिए श्रीराजराजेश्वरी का चित्र या प्रतिमा भी आवश्यक है। इससे श्रीविद्या की श्रीललिता का भाव उत्पन्न होता है।

मूलमंत्र का जप अथवा ब्रह्मरंध्र हृदय में करना होता है। साधक को अधर बंदकर, जिव्हा को तालू में लगाकर बिना श्वांस लिए हृदय पटल, आज्ञा चक्र अथवा सहस्त्रार (ब्रह्मरंध्र) में मंत्र पाठ सिद्धि देता है। मंत्रोच्चारण के समय मन को विषय भोग के विचारों से शुद्ध रखना चाहिए। यह भी जानलें कि बाह्याचार पूजा भी एक स्तर पर आवश्यक है। यह स्व के भाव में या अन्तर्मुखी पूजा की पहली सीढ़ि है।

नवावर्णा पूजा श्रीचक्र के नौ आवरणों के रहस्य को उजागर करती है। इन नौ आवरणों को पार करके ही बिन्दु स्थित त्रिपुरमहासुन्दरी तक पहुंचते हैं। वैदिक ऋषियों ने भी बिन्दु हृदय में मंत्र को विराजमान किया। दिव्य माता के पास बैठकर साधना ही उपासना है। हृदय में मंत्र पाठ से साधक के अज्ञान के सभी पर्दे स्वयं हटने लगते हैं। माया अविद्या साधक को मोहने में असफल होकर भाग छूटती है। यहाँ विद्या का अर्थ ब्रह्मज्ञान एवं अविद्या का सांसारिक भौतिक विद्या से है। जप स्वतः नाद से सम्बद्ध होकर अनन्त सत्ता से जोड़कर श्री प्राप्त करवाता है।।ऊँ।।

# आगम श्री मन्त्र

## श्री गायत्री

।।ऊँ महालक्ष्मी विद्महे महा श्रियै धीमहि तन्नः श्री प्रचोदयात्।।

।।महालक्ष्म्यै विद्महे महाश्रिये धीमहि तन्नः श्रीः प्रचोदयात्।।

## एकाक्षर श्री मन्त्र

।।श्रीं।।

ऋषि भृगु, छन्द निवृद् गायत्री, देवता ''श्री''।

''श्रां'', ''श्रीं'' इत्यादि षडंग न्यास।

पुरश्चरण में 12 लाख जप कर घृत–मधु–शर्करा युक्त पद्मों, श्री चूर्ण (कमल पुष्पो–विल्व फल आदि) से 1.20 लाख होम।

## महालक्ष्मी मन्त्र

।।ऊँ श्रीं ह्रीं कमले कमलालये प्रसीद प्रसीद
श्रीं ह्रीं श्रीं महालक्ष्यै नमः।।

## अन्य मन्त्र

।। अथवा ऊँ ह्रीं श्रीं नमः।। अथवा ।।ऊँ श्रीं ह्रीं नमः।।

मन्त्र बीज ''श्रीं'' और शक्ति ''ह्रीं'' है।

## श्री–शरभ सम्बन्ध

आगमविदों के अनुसार श्रीविद्या की अधिष्ठात्री जगत्जननी श्री राजराजेश्वरी ललिता त्रिपुर सुन्दरी की शक्ति श्री शरभ हैं। श्री शरभ की देवियाँ श्री प्रत्यंगिरा एवं श्री शूलनी (श्री काली एवं श्री दुर्गा) हैं। ''ऋग्वेद के अनुसार श्री शरभ परमेष्ठी के बन्धु ऋषि हैं। अर्थात् परमेष्ठी स्वरूप श्री शरभ स्वाभाविक रूप से श्री एवं सर्वैश्वर्य प्रदाता है।'' आगम में श्री शरभ को गोप्यं गोप्यं परमं गोप्यं की संज्ञा दी गई है।

## श्री सूक्त यज्ञ

क श्रीसूक्त पाठ (29 मन्त्र) (नित्यपाठ का विधान)

ख प्रत्येक मन्त्र के साथ एक आहुति

हवन सामग्री

ग श्रीफल (विल्वफल चूर्ण) (सूखी विल्व गिरि)

घ नवग्रह समिधा

च सर्वोषधि

छ 174 वनोषधियाँ

ज श्रीवृक्ष काष्ठ स्रुवा

झ गोघृत

## वेदी

त वर्ताकार, ऊपर धूम निकलने की व्यवस्था हो।

## चित्र

थ वैदिक अम्बिका–रुद्र–वरुण–वायु–सविता–सूर्य–इन्द्र आदि अथवा कोई भी एक वैदिक देवता।

नवग्रह, षोड्श मातृका, गणपति आदि की पूजा की कोई आवश्यकता नहीं है। शास्ता रुद्र स्वयं महागणपति, ब्रह्माण्ड के संचालक हैं। ऋग्वेद में मातृका अथवा ग्रह गौण हैं। परमेष्ठी रुद्र–सृष्टि, स्थिति, संहार के नियामक हैं। ऋग्वेद के वाक् सूक्त को ''चण्डी पाठ'' की उपमा दी गई है। वाक् सूक्त को रुद्र, वायु आदि का भी माना जाता है। ''त्र्यम्बक रुद्र तीनों लोकों के पालक–पिता है।'' त्र्यम्बक रुद्र की भगिनी अम्बिका जगन्माता है। ''अम्बिका का अर्थ–माता'' है। ऋग्वेद में ''दैवी शक्ति'' को ''देवांगना'' कहा गया है। ऋग्वेद में आराध्य ही परमेष्ठी है।

## संकल्प–व्याख्या

द ऋत्विक् धर्म–अर्थ–काम–मोक्ष का संकल्प नहीं करवाये। लोकमंगल–लोककल्याण–लोक अभ्युदय–लोकसंग्रह का संकल्प हो।

ध ऋत्विक् श्रीसूक्त के 29 मन्त्रों का भावार्थ स्पष्ट करे।

ण श्रीसूक्त का पाठ अत्यन्त तेज गति अथवा धीमी गति से नहीं करे। सभी 29 मन्त्रों का पाठ करें। मध्य गति में उच्च स्वर में पाठ हो। ऋत्विक् भ्रष्ट पाठ नहीं करे।

## सिद्धियाँ : अठारह अथवा आठ

अणिमा; लघिमा; प्राप्ति; प्राकाम्य; महिमा; ईशित्व–वशित्व; सर्वकामावसायिता; सर्वज्ञत्व; दूरश्रवण; वाक्सिद्धि; कल्पवृक्षत्व; सृष्टि; संहारकरणसामर्थ्य; अमरत्व; सर्वन्यायकत्व; भावना एवं सिद्धि।।ब्रह्मवैवर्त्तपुराण।।

अणिमा; महिमा; गरिमा; लघिमा; प्राकाम्य; ईशित्व; प्राप्ति एवं वशित्व। ।।मार्कण्डेयपुराण।। वैसे नवदुर्गाओं में नवम शक्ति का नाम सिद्धिदात्री है।

सिद्धगन्धर्वयक्षाद्यैरसुरैरमरैरपि
सेव्यमाना सदा भूयात् सिद्धिदा सिद्धिदायिनी।।

परमेष्ठी तत्त्व को उपनिषत् में ''अणोरणोयान् महतो महीयानात्मास्य जन्तोर्निहितो गुह्ययाम'' कहा गया है।

# YAJNAVIDYA : RT & SATYA

Yajna : The Life Giving Reality

# यज्ञविद्या : ऋत एवं सत्य

Research & Compilation

**RAM SHASTRI**

**TO BE PUBLISHED.....**

# वरुणविद्या रहस्यम्

# VARUNVIDYA RAHASYAM

VARUN : Emperor of Gods Reigns Over Cosmic Oceans

**Divine Water is Varun** **Nectar is Water Water is Life**

Research & Compilation

**RAM SHASTRI**

**Compilation : 5**
**Panch Mahabhoot : 2**

# PRITHVI VIDYA

Encyclopaedia of Spiritual, Divine and Material Knowledge

## ।।पृथिवीविद्या।।

Research & Compilation

**RAM SHASTRI**

Research & Compilation : 6
Panch Mahabhoot : 3

# AKASHVIDYA

Science of Abundance

## MAHA AKASH

**Life Energy Of Cosmos : Essence Of Existence**

Research & Compilation
**RAM SHASTRI**

Research & Compilation :

# KALPVRIKSHAVIDYA

Kalptaru : The Tree Of Emperor of Varun

Research & Compilation

**RAM SHASTRI**

**Rashtriya Adhyatmik Punarjagran Abhiyan, India**

**To Be Published**

Research & Compilation : 9

# RUDRAVIDYA

RUDRA : The Primoradial Sat & Rt, Creator Of The Panch Bhoot & Tri Tattva

# रुद्रविद्या

Research & Compilation

**RAM SHASTRI**

**Catalogue of Catalogues of Sanskrit & Spiritual Book Publishers**
**National Register**

# प्रकाशकों के सूचीपत्रों का राष्ट्रीय रजिस्टर

# ADHYATMIK GRANTHA GANGOTRI


**RASHTRIYA ADHYATMIK PUNARJAGRAN ABHIYAN**
**PARMARTH TRUST**
**NATIONAL SPIRITUAL REJUVENATION ABHIYAN**
**SPIRITUAL THINK TANK OF INDIA**
**71, ARYA NAGAR ALWAR 301001 NCR RAJASTHAN**
**CHAIRPERSON : RAM SHASTRI # [illegible]**
[illegible]


**Updated : 1 Jan, [illegible]**

दिव्य संगीत : आध्यात्मिक धार्मिक महासंगीत रजिस्टर

# REGISTER OF SPIRITUAL, RELIGIOUS MUSIC OF INDIA

**RASHTRIYA ADHYATMIK PUNARJAGRAN ABHIYAN**
PARMARTH TRUST
NATIONAL SPIRITUAL REJUVENATION ABHIYAN
**SPIRITUAL THINK TANK OF INDIA**
71, ARYA NAGAR ALVAR 301001 NCR RAJASTHAN
CHAIRPERSON : RAM SHASTRI # 09810267700
adhyatmikpunarjagran@gmail.com

Updated : 1 Jan, 2018

# VISHNUVIDYA

VISHNU : Brahmandavyapini Tej
Bhāg : Vaidic Devta – Prarabdh, Bhagya, Sri, Samagra Aishvarya

# विष्णुविद्या

\

Angkor Wat, Cambodia-Champadesh

Research & Compilation

**RAM SHASTRI**

